बालकृष्णाय 'नव्यसे'

*whose alone Ūrmılā was*

# क्षेमेन्द्र की औचित्य-दृष्टि

## औचित्य-विचार-चर्चा

का

प्रामाणिक सस्करण तथा स्पष्टीकरण

रामपाल विद्यालंकार

२९ फरवरी १९६० १८ फाल्गुन २०१६

सोम

शुक्ल तृतीया

## A Second Sense A Re-Criticism

*Probably the most stimulating 'criticism of a critic' in the whole tradition of Indian Poetics one might come across and, then, such as is sure to strike a trail of suggestions even for us westerners Sanskrit scholiasts, you will excuse my first reaction, have yet to disabuse themselves of the superstition that Ksemendra's was just one of the so many Schools that were coming and going with the monsoons in mood I, for one, on the other hand feel—thanks to your re-touches with persistence reviving dead words in this masterly (the pithiest come my way over decades) thesis, I feel—that K by his new currency had meant* Sense (*not just aesthetic sense or poetic sense*), a second sense—ucathasya navyah *which alone has the inquisitiveness (being not specialised-narrow) for looking beyond mere sensibilities*

sampradāyebhyo nir-vidya drnmayena tisthāset

*And in that strain, now I realize how you read the clue to Ksememdra in the word for eyesalve wherewith he starts on his journey of sensitivities new Nor have you forgotten to tell us that* this añjana too is secondary, equally secondary, *something suggestively implanted by Nature into a woman's dressing-room*

*I propose an English version of your illuminating disquisition was made available for the non-Hindi world as well*

—Aagaraard Boswen

(Another opinion on jacket-p 3)



प्रकाशक
मोतीलाल बनारसीदास
पटना

मुद्रक
स्वतन्त्र नवभारत प्रेस
पटना

# औचित्य-बुद्धि

1 औचित्य हमारे क्रियाकल्प का, दैनिक जीवन का, अविभाज्य अग है। यह न हो, तो—कोई लोक-व्यवहार सरे नही, हमारी गतिविधि मे कही-भी कलात्मकता न आ सके, प्रकृति की निरन्त सुषमा मे हम सोन्दर्य-बोध से वञ्चित ही रह जाँयँ।

**—औचित्य (प्रकृति की निरन्त) सुषमा मे स्थायी है।**

2 वस्तु-जगत् के याथातथ्य को स्व-गत करने के लिए भी जिस अ-परिहेय दृष्टि-समता की अपेक्षा होती है वह भी बिना औचित्य-बुद्धि के असभव है। यह औचित्य-बुद्धि (अर्थात् विवेक-शीलता) मनुष्य का स्वभाव है, लक्षण है।

**—औचित्य (अन्त प्रकृति की निरन्त) सुषमाऽनुभूति मे स्थायी है।**

3 और—सुषमा और सुषमा-बोध के परिणय का नाम ही तो कला है।

यह औचित्य-बुद्धि तब भी सजग थी—जब कि (उस प्रथम-प्रभात मे) कला-बोध को अभी कोई शास्त्रीय रूप देने का प्रश्न ही मानव-मन मे नही उठा था, तब भी थी—जब कि अलकारशास्त्र के उपमादि तत्त्व अभी नाट्यशास्त्र का एक अमुख्य अग थे, तब भी—जब कि नाट्य तथा काव्य की अपनी-अपनी (यद्यपि उत्पत्ति की ऐतिहासिक दृष्टि मे कुछ सापेक्ष) स्व-तन्त्र, विनिश्चित, स्थिति बन गई, तब भी—जब कि, विकास की उत्तरोत्तरी मे, नाट्य-विकास, आपूर्ण, काव्यालकार मे क्रमश अन्तर्भुक्त होता गया, और तब भी—जब कि (उपादेशाय ग्लायन्तो अवरे), कविता के अलौकिक सोन्दर्य को कामिनी के नख-शिख[1] मे ही केन्द्रित-पुजित समझते हुए, हमारे 'आचार्य' अपनी आचार-बुद्धि से ही च्युत हो गये।

१ कान्ता-समिततया उपदेशयुजे।
साहित्य नाम—कान्ति, कान्तया-समिति, सह-नौ भाव।

**—औचित्य कला मे स्थायी है।**

I

# क्षेमेन्द्र से पूर्व

4 कला के लिए ही हमारा सबसे पुराना नाम, शायद, अलकार था : अलङ्कार—अर्थात् (आन्तर) कल्पना की उसी के अनु-रूप, उचित रूप मे, (बाह्य) अभिव्यञ्जना, वस्तु की वि-लक्षणता को उभारने के लिए उसे कुछ साज-सवार (बस एक 'फिनिशिगटच'-सा कुछ) दे-देना।

लौकिक सस्कृत मे कलात्मकता के प्रथम (ऐतिहासिक) बोध की साक्षी हम सस्कृत नाट्च-समीक्षा मे पाते है। नाटक को उन दिनो कहते भी रूप-क थे, और एक रूप-क की सारी सफलता भी तो एक इसी बात पर ही अवलम्बित हुआ करती है कि क्या देखने वालो को, समुख दृश्य पर दृश्य आते देख, एक भ्रान्ति-सी[१] नही हो जाती कि हम अयोध्या मे चल फिर रहे है, सचमुच रामराज्य मे (एक और ही ज़माने मे)[२] रह रहे है, सीता की मक, नि शब्द, वेदना के साक्षी है

नि शब्द—और, इसी लिए, (साधारणीकरण द्वारा), स्वय द्रष्टा के लिए भी अनिर्वचनीय क्योकि—तब 'वाङमय', जैसा कि हम ऊपर सकेत छोड आये है, 'दृङमय' का ही एक उपकारी अग मात्र था।

भरत की औचित्य-बुद्धि, स्वभावत, अभिनय मे वेष-विन्यासादि द्वारा कथा-पात्र आदि की अनुरूपता प्रस्तुत करने मे—एक इन्द्रजाल-सा बन देने मे—ही सान्त है।

**—औचित्य (दृङ्मय मे स्थायी है, रस की भ्रान्ति मे स्थायी है,) नाट्य मे स्थायी है।**

१ रसो (वै ब्रह्म)
भ्रामयन् सर्वभूतानि यन्त्राऽरूढानि मायया।

२ लोकाल्लोकान्तर-गमि। लोकप्रमाणत्वात्, अनुकरणस्वभावत्त्वाच्च अभिनयस्य (याथार्थ्येन!)।

5 भारतीय काव्य को अलकारशास्त्र की व्यापक भूमिका मे, दृश्य एव श्रव्य के दो उपभेदो मे प्रतिष्ठित करते हुए, भरत के 'वाचिक अग' को एक स्वतत्र प्रतिष्ठा देने का श्रेय भामह को है, और भामह ने ही, सभवत, सर्वप्रथम यह दरशाया था कि अवस्था-विशेष मे वही दोष (यदि कवि मे नपे-तुले[१] शब्दो मे ही सब-कुछ कह देने की कुशलता है, तो) गुण भी बन सकता है।

इसी आधार पर, आगे चल कर, विश्वनाथ ने कवि-सम्प्रदाय[२] के 'कोरे झूठ' को भी काव्य का अग माना है, और भोज ने तो ऐसे 'वैशेषिक' गुणो की एक वैज्ञानिक सूची भी तय्यार कर छोडी है।

**औचित्य (वाङमय मे स्थायी है, श्रव्य मे स्थायी है,) काव्य मे स्थायी है।**

१ साहित्य तुल्य-कक्षत्वेन अन्यूनाऽनतिरिक्तत्वम्।

२ न-हि तेषु वाच्यता कुवित् पश्याम —कविस्पृष्टिकया खलु उपस्कृत्य तेषा परमलकारित्वसिद्धे।

6 नपे-तुले शब्दो मे किसी आशय को प्रस्तुत करने का अर्थ होता है कि—

a शृङ्गार, विप्रलम्भ और करुण को (रस के नाम से नही) **माधुर्य-व्यजक** पदो से, और वीर, रौद्र तथा भयानक को उद्दीपक वर्णो द्वारा—**गुणौचिती** के साथ—यथोचित वर्णित करना,

b रस को इतना अधिक भी बार-बार न उभारा जाय कि वह **विरस**[१] ही लगने लगे, न शालीनता मे इतना-अधिक अश उसका अनकहा ही छोड दिया जाय कि जो कुछ बच रहे **नीरस** ही लगने लगे,

c वाक्य-विन्यास मे समस्त-असमस्त **सघटना** की उपयुक्तता वक्ता, वाच्य तथा विषय की सगति पर आश्रित होती है,

d प्रबन्ध मे **अप्रस्तुत** अग को इतना महत्त्व न दे दिया जाय कि बेचारा पाठक अगी के अनुसन्धान मे ही जी तोड दे।[२]

इसी प्रकार—मुक्तक मे, पर्यायबन्ध मे, सर्गबन्ध मे, अभिनेयार्थ मे, • गद्य मे, पद्य मे, देशाचार मे, रीति मे, रति मे, रस मे, वस्तु मे अलकार मे, इतिवृत्त मे, उत्प्रेक्षा मे, सन्ध्यङ्गो मे—

**औचित्य काव्यागो[3] मे स्थायी है।**

a १ मज्जन-पुष्पाऽवचय-सन्ध्या-चन्द्रोदयाऽदि-वाक्यमिह ।
सरसमपि नाऽतिबहुल प्रकृतिरसाऽन्वित रचयेत्॥ (लोल्लट)

२ अनुसन्धिर्हि सर्वस्व सहृदयताया —
अपृथग्यत्ननिर्वर्त्य सो ऽलकारो ध्वनौ मत ॥ २ १७
Cf Longinus 'A figure looks best when it escapes one's notice that it is a figure'

३ तन्नियमे हेतु —औचित्यम् । ३ ५
औचित्योपनिबन्धस्तु रसस्योपनिषत् परा । ३ १०

b

नाऽमूल लिख्यते किचित्

**भरत** (२००–३०० नाट्यशास्त्र)—
वयोऽनुरूप प्रथमस्तु वेषो, वेषाऽनुरूपस्तु गतिप्रचार,
गतिप्रचाराऽनुगत च पाठ्य, पाठ्याऽनुरूपो ऽभिनयश्च कार्य । १४ ६८

**भामह** (६००–७०० काव्यालकार)—
सनिवेशविशेषात्तु दुरुक्तमपि शोभते
नीलपलाशमाबद्धम् अन्तराले स्रजामिव ॥ १ ५४
भयशोकाऽभ्यसूयासु हर्षविस्मययोरपि ।
यथाऽह 'गच्छ-गच्छेति' पुनरुक्त न तद्विदु ॥ ४ १४

**दण्डी** (६००–७०० काव्यादर्श)—
अस्ति काचिदवस्था सा साभिषङ्गस्य चेतस
—यस्या भवेदभिमता विरुद्धार्थाऽपि भारती ॥ ४ १०
विरोध सकलोऽप्येष कदाचित् कविकौशलात्
उत्क्रम्य दोषगणना गुणवीथी विगाहते ॥ ४ ५७

**रुद्रट** (८००–९०० काव्यालकार)—
अनुकरणभावविकलम् असमर्थाऽदि स्वरूपऽतो-गच्छत्

न भवति दुष्टम्—अ-तादृक्। ५ ४७

ग्राम्यत्वमनौचित्य व्यवहारा-ऽकार-वेष-वचनानाम्

—देश-कुल-जाति-विद्या-वित्त-वय -स्थान-पात्रेषु ॥ ११९

**आनन्दवर्धन** (८००–९०० ध्वन्यालोक)—

न ह्यौचित्यादृते किंचिद् रसभगस्य कारणम् ॥

**राजशेखर** (९००–१००० काव्यमीमासा)—

अन्यूनाऽनतिरिक्तत्व-मनोहारिण्यऽवस्थिति (साहित्यम्)। ११७

## II

## क्षेमेन्द्र मे

7 क्षेमेन्द्र से पूर्व अलकारशास्त्र मे औचित्य की स्थिति को हम आनन्दवर्धन की स्थापनाओ मे सहृत देख सकते है —

१. भरत तथा भामह के नाट्य एव काव्य-गत औचित्य का एक व्यापकतर भूमिका मे स निवेश तथा, विश्लेषण द्वारा उसका काव्यागो मे, वर्गीकरण (ध्वन्यालोक मे मिलता है), जिसके द्वारा कि—

२ यह औचित्य रस-ध्वनि का उपकारक बन गया प्रतीत होता है। इसके अतिरिक्त, आनन्द स्वय ('ध्वनिरात्मा' काव्यस्य' के) नवीन सिद्धान्त के प्रतिष्ठापक थे, किन्तु—

३ जब ध्वनि की इतिकर्तव्यता ही 'रस-ध्वनि' मे पर्यवसित हो जाती है, तो स्वय ध्वनि 'रस आतमा काव्यस्य' का एक साधन मात्र बन कर रह जाती है, और, सो—

४ औचित्य का वह व्यापक आधार भी, 'अनौचित्य-परिहार' के अतिरिक्त और, कुछ-नही रह जाता।

8 क्षेमेन्द्र ने सारे प्रश्न पर नये सिरे से विचार किया। प्रतीत ऐसा होता है, जैसे, अब तक हमारे आचार्य, प्रश्न के विश्लेषण की बजाय, **उलटे**—प्रश्न के

समाधान मे अधिक जुटे रहे। बिना मूल प्रश्न को सामने रखे क्षेमेन्द्र के विश्लेषण को और (तदनुसार प्रवर्त्तित) दृष्टिकोण को समझ सकना असभव है (**मूल प्रश्न था . काव्य मे—किसी भी कला मे—कमनीयता का राज़ क्या होता है ?**)

४ कवि का कर्त्तव्य अनौचित्य-परिहार करके ही **ख़त्म नहीं** हो जाता, कवि का मुख्य कर्त्तव्य, बल्कि, (अनौचित्य परिहार के अनन्तर) कुछ नूतन औचित्य प्रतिष्ठित करने-के साथ **आरम्भ** होता है।

३ आचार्य का कर्त्तव्य, उसी प्रकार, काव्यागो (अलकार-रस-ध्वनि-वक्रोक्ति-रीति) मे आत्मा की खोज करना नही होता, **हमारी समीक्षा का ध्येय तो, बस, इतनी परीक्षा-भर करना होता है कि 'विचाराधीन कृति मे रस, ध्वनि आदि अगो का निर्वाह किस प्रकार हुआ है ?'**

२ इसी प्रकार, प्रश्न रस तथा ध्वनि की परस्पर सापेक्षता का भी नही है, क्योकि—**रस, ध्वनि, रीति इत्यादि—(ये) सब काव्य के अग है**, अगी नही।

१ औचित्य काव्यागो मे तो होना ही चाहिए, किन्तु काव्य मे औचित्य का मूल-स्रोत **कवि का हृदय** होता है—यह भी हम भुला न छोडे।

**औचित्य कवि (–हृदय) मे स्थायी है।**

9 अर्थात्, क्षेमन्द्र की आचार्य-बुद्धि का सार एक शब्द मे (आचार-दृष्टि अपिवा) औचित्य-दृष्टि है —

> समीक्षक की जाच या परीक्षा का विषय सिर्फ यह होता है कि 'क्या कला-कृति मे हर चीज़ का निर्वाह सही-तमीज़ के साथ हुआ है ?' एक कविता मे वह तमीज़ो-ख़ूबसूरती कवि-हृदय के मूक सौन्दर्य की एक प्रतिच्छाया मात्र होती है। सारे औचित्य की मूलभूमि कलाकार का हृदय है कला मे, अर्थात् कलाकृतियो मे, यदि आत्मा नाम की कोई वस्तु अन्तर्मय है तो वह कलाकार की ही अन्तरात्मा की एक प्रतिध्वनि के अतिरिक्त (एक प्रतिकृति के अतिरिक्त) और कुछ नही होती।

10 इतने-से मौलिक तथ्य को हमारे कवि और आचार्य भुला बैठे। और

नतीजा क्या हुआ ?—(सदियो) काव्याङ्गो मे आत्मा की (निरर्थक) खोज · (कविता-) कामिनी के कोई रग-रूप पर मर-मिटा तो कोई अलकार-आभूषण पर, कोई उसकी चाल पर तो कोई उसकी जबान ओर नजरिया के बाकपन पर, तीखे-पन पर, ओर कोई उसकी छलछल, बेकाबू, बिखरती—रस छलकाती—जवानी पर!

आत्मा अगी है, वह किसी एक ही अग तक सीमित नही किया जा सकता। दूसरे यह कि—कला की एक कृति मे आत्मा का प्रत्यक्ष हम कलाकार की आत्मा के व्यपदेश से ही कर रहे होते है 'क्या जान डाल दी है मिट्टी (के एक ज़रा-से खिलौने) मे!'

क्षेमेन्द्र के ओचित्य-विचार मे कही भी आत्मा का, प्राण-प्रतिष्ठा का, ज़िक्र (एक बार भी, भूल कर भी) नही आता। क्षेमेन्द्र के शब्द है रस-जीवित-**भूतस्य** (औचित्यस्य) (वाक्यार्थ) **सजीव इव** अवभासते—'**क्या जान डाल दी है**! कमाल कर दिया है!'

एक क्षण के लिए हम कलाकार को भुला भी दे, तो-सुन्दरता का आकर्षण वस्तु के 'सदृश किल यस्य यत्' (उचित-स्थान-विन्यास) तौर मे निहित होता है जिससे कि हमे उस मे सजीवता की **एक भ्रान्ति-सी** हो आती है। और यह तौर तुच्छ-से-तुच्छ चीज मे भी **आ सकता है**, होता है—कवि उसका भी उचित-विन्यास **कर सकता है**

सरसिजमनुविद्ध **शैवलेनाऽपि** रम्यम्
किमिव हि मधुराणा मण्डन नाऽऽकृतीनाम् ?

II आचार्य ने काव्य मे आचार-परीक्षा की भूमिका—मीमासा, काव्यशास्त्र, व्याकरणशास्त्र तथा लोकाचार की चार दृष्टियो से जाच शुरू करते हुए—बाधी है। यह, एक प्रकार से, 'काव्याग-समीक्षा' की समत परम्परा का निर्वाह-मात्र है, और इस मे भी—विशुद्ध काव्यशास्त्र के पाच सम्प्रादयो का ज़िक्र तक न करना (काव्य-लक्षण, शब्द-शक्ति आदि प्रश्न उठाना ही नही), क्षेमेन्द्र मे, इस बात का द्योतक प्रतीत होता है कि—विश्लेषण करना, बाल-की-खाल उतारना, वर्गीकरण की प्रवृत्ति, प्राय, समीक्षक को गुमराह कर दिया करती है, अव्यवस्थित कर दिया करती है।

वैसे—रीति का मूल माधुर्यादि गुण है तो वक्रोक्ति और ध्वनि भी, उसी प्रकार, अलकार-दृष्टि का ही एक प्रकारान्तर मात्र है। 'उदाहरण-प्रत्युदाहरण' मे (जो प्राय. एक ही विषय-गत है, और, सो परस्पर सम्बद्ध है) अलकारो मे यदि उपमा और श्लेष को ही छुआ है तो गुणो मे भी माधुर्य और ओज को ही, बस।—रस प्रकरण मे अधिक बल शान्त पर ('शान्त' की अच्युत वृत्ति पर, स्थितप्रज्ञता पर) है, रस-मिश्रण से बचने का और उपसर्ग और निपात को सार्थकता के साथ प्रयुक्त करने का, साथ ही 'पर्यायो' को भी पर्ययवत् इस्तेमाल करने से सावधान रहने का—उपदेश है, भवभूति को 'करुण' की नही, वीर की, उद्भावना मे रससिद्ध माना गया है।

12 इतना सब विवेचन कर के क्षेमेन्द्र, अन्त मे, पुन अपने उसी मूलप्रश्न पर जाते है 'कला मे यह सौन्दर्य, यह आकर्षण, आखिर, आता कहा से है? बेजान मिट्टी मे यह **जान-सी** डाल कौन जाता है?' **३०–३९ की कारिकाओ मे—जिन्हे हम 'आचार्य की (निजी) आचार-दृष्टि' कहना पसन्द करेगे**—आचार्य ने, जैसे पुरा पड-गये उसी विषय को ताज़ा करते हुए, १० प्रश्न उठाये है:—

'क्या कवि कुछ पते की बात भी कह रहा है?
क्या उसका शब्द-शब्द पात्र के व्यक्तित्व से उद्गूर्ण है, **सजीव** है?
क्या वह अपना अभिप्राय दो-शब्दो मे भी कह सकता है?
और—अलमतिप्रसगेन!'

—जैसे कोई साक्षात्कृतधर्मा विभूति, हमारा हाथ पकड, हमे सीढी-दर-सीढी पहाड की चोटी पर ले-जाय और, मन्दिर के अन्दर पहुचा कर, हमारा वह हाथ छोड दे, पीछे से चुपचाप (दरवाज़ा बन्द कर के) निकल जाय! —

झाक झाक मन जी भर के
हृदय-कोण मे कविवर के
—बैठी सृष्टि नयी कर के,
जोगिन को जग-रास कहा?

यह शिवालय, और नही, कवि का अन्तर्-हृदय है जो सब प्रश्नो की चरम-समाधि है, उचित-'अवसान' है।

**औचित्य कवि-हृदय में स्थायी है।**

अश्रुत् कर्ण श्रुधी हवम्

बात न कह कर कह जाता हू,
कहता-कहता रह जाता हू।

सुना तुमने ?

## III

# क्षेमेन्द्र के बाद

—नाऽनपेक्षितमुच्यते—

क्षेमेन्द्र की आलोचना का मूल सूत्र तत्त्व-स्पर्श का है—जो लव, रावण, हिरण्यकशिपु की पात्रता को हृद्गत कर सकता है, अश्वत्थामा की दुर्भिसन्धि मे 'स्थेमा' के ही दर्शन करता है, और परशुराम तथा विष्णु के दृष्टि-दोष को उसी-क्षण भाप सकता है, शान्त-रस मे—याग की धूनी और भस्म मे, उसे वही शान्ति मिली है जो (उसी दूर की सगति के द्वारा) 'दैट कूलिग टच आव एन आइ-**सा'व**' मे।

13 क्षेमेन्द्र के बाद, भारतीय कलाकार मे तथा कला-समीक्षक मे, 'औचित्य की कह नी.' ढडे थं डे मे व ही जा सव ती है  सरवृत के परतर आचार्यो (भोज १०००–११०० मम्मट ११००–१२००, विश्वनाथ १३००–१४००, जगन्नाथ १६००–१७००) ने औचित्य को बस अनौचित्य-परिहार का ही एक पर्याय, या ज्यादह से ज्यादह गुण-दोष की नित्यानित्य-व्यवस्था का एक आधार, मान लिया प्रतीत होता है, बस ! सस्कृत साहित्य तथा साहित्यशास्त्र के उत्तराधिकारियो की लीला तो और भी विचित्र थी—साहित्य का अर्थ उन्होने समझा-ही 'सह-नौ **भुनक्तु**'. 'कामिनी के नखशिख मे जो खुद को गालिब नही कर सकता, वह भला कवि बनने के स्वप्न देख कर क्या करेगा ?'

14 'अब के कवि' और अब-के समीक्षक, दोनो, चोरी के अलावा और कुछ नही जानते। 'प्रबन्धार्थ मे औचित्य' के प्रसग मे क्षेमेन्द्र ने काव्योपजीविता को हेय नही ठहराया था—लेकिन उम्मीद उन्होने यही की थी कि 'आज का कवि' कुछ नयी उत्प्रेक्षा लाकर, मूल-कथा को एक नयी टर्न देकर, काव्य मे कुछ 'रस-बन्धुर छाया' तो ले-आयगा। खैर।

15 और तो ओर, आज दो भारतीय आचार्य, 'एक क्षेमेन्द्र-अनुशीलन' प्रस्तुत करते हुए, लिखते है 'भरत ने औचित्य के सिद्धान्त को नाट्य मे **सूचित** किया, आनन्दवर्धन ने उसका नाट्य और काव्य के उभय क्षेत्रो मे **परिबृहण** किया, तथा क्षेमेन्द्र ने इस तत्त्व की काव्यमन्दिर मे **प्राण-प्रतिष्ठा** की।' मन्दिर मे प्राण-प्रतिष्ठा ! अर्थात्—देव-मूर्त्ति मे देवत्व की प्रतिष्ठा ? (आहरण—ओर वह भी एक अदना पुजारी करेगा ?! )

—महज़ विचारहीनता का द्योतक है। हम फिर दोहरा दे—क्षेमेन्द्र की सारी विचार-चर्चा मे आत्मा व प्राण का कही, शब्दमात्र भी, सकेत नही।

16 वसे, युग की वर्तमान दिशा, कला मे भी, मार्क्सवादी रोटी-पानी की ओर और कामुकता एव नग्नता की ओर 'प्रगति-शील' है जिसे 'आचार्य की आचार-दृष्टि' किसी भी सूरत मे उचित करार नही दे सकती। कवि-दृष्टि की सार्थकता लाज को ढक देने मे होती है ओर दृष्टि-दोष को (वह कही भी हो) खुले शब्दो मे फटकार देने मे होती है। क्षेमेन्द्र-चर्चा मे कुछ उदाहरण मार्डनिज्म की छाप लिये हुए हैं, किन्तु उन पर ग्यारहवी सदी (के उस आचार्य) की कमेण्ट्स हम वीसवी सदी वालो की भी आखे खोल दे –

* सूखे गोयो की आग—कितनी सुखद होती है सरदियो मे जैसे नई बहू का गुस्सा !
  दिल को सचमुच भा रही थी, किन्तु उपमा सुनकर **बुद्धि ठिठक गई**।
* रास्ते चलते-चलते एक काटा सो'नी के पैर मे क्या चुभा कि इधर उसके मुह से एक 'सी' निकल गई और उधर-से किसी आवारा का मुह खुल गया 'वारी जावा, सो'णेओ, इक **सी** होर !'

सो'नी भोली थी, मुसकरा दी। तभी-चन्द्रकिरणो ने, मानो, जवानी की लाज ढकने की खातिर (कि बेचारी पर एक लम्पट की बुरी नज़र जो पड गई थी), उसके चार-दातो मे उलझते हुए एक **चुनरिया**-सी बुन दी ! 42

* '**एक आख** देख कर ही दुश्मन को खत्म कर दिया !
—तो फिर अवतार लेने की ज़रूरत भी क्या थी ?
**हिरण्यकशिपु इतना होच्छा नहीं था।** 57
* विधवाए जब पति की ताज़ी मौत पर 'हाय वे **वीरा**, **हाय** वे शेरा, मेरे सो'णेआ' छाती पीटना शुरू कर देती हैं लोग समझते है तमाशा है, 'या फिर —**ग़म आवाज़ तक ही** है। (दिल मे अफसोस **इसे भी** नही है !) 27
* साहित्य, सगीत, विद्या—कुछ काम नही आने के (अगर पल्ले मे पैसा नही है)।
—बस ? एक ही धक्के ने (किस्मत के) सब होश गवा दिये ? 84
* रोज़-रोज़ की बेइज्ज़ती के साथ घर मे पेट भरते रहने की बजाय, बेहतर है—कपाल-कुण्डल हो जाओ—भीख माग कर गुजर कर लो !
—हसद और बदले (की मैल) से भरा दिल, और यह बिराग का दम्भ ! कायर ! 82

आचार्य की 'भावयित्री' प्रतिभा भी **तत्त्वार्थ (वि) निवेशिनी** है।

17 आज विज्ञान का युग है, अध्यात्म का नही जिसमे सब्जेक्टिविज़्म हेय है, आब्जेक्टिव-व्यू की ही प्रतिष्ठा है। किन्तु क्षेमेन्द्रीय औचित्य-बुद्धि मे दोनो के परिणय मे ही कला का जन्म, मरण, विकास—सब-कुछ परिनिष्ठित होना चाहिए। न वैयक्तिक रुचि की तुच्छता वस्तु के स्वाभाविक सौन्दर्य को दूषित कर सकती है, और न ही दृश्य (मान) की 'अ-भव्यता' द्रष्टा (की दृग् के काजल) को पतित कर सकती है। गलती, शायद, दोनो के 'अनुचित स्थान-विन्यास' मे—'a wrong angle 'tween the two' मे—कही है।

18 सौन्दर्य की प्रतिष्ठा इतने से ही सिद्ध हो जाती है कि मैं आवेश मे आकर सामने खिलते फूल को तोड नही लेता। किन्तु स्खलन का मार्ग कितना सरल है! कालिदास चले तो थे पार्वती के नवयौवन को प्रदीप्त करने के लिए उचित विभाव (उद्दीपन) जुटाने, किन्तु कर्णिकार की निर्गन्धता ने उन्हे विचलित कर दिया—और वो विधाता मे ही दोष निकालने लग गये! वही महान् कलाकार जिसने (पहला ही, और एक-ही, **भारतीय था वह जिसने**) **शैवल के** स्थान-विन्यास की दृष्टि पायी थी, जैसे, किसी आकस्मिक सफलता या सम्मान से अपनी प्रतिभा खो बैठा है!

19 वैज्ञानिक उसी वस्तु के (व्यवच्छेद मे, अग-अग के) **वर्णन** मे रत है, तो कलाकार उसे नये-से-नया रूप देकर **उपवर्णित** करने मे, जब कि सन्त का निरवसाद-शान्त-आत्माराम जीवन—सुन्दरता मे भी शान्त! —एक **अवर्ण्य** वस्तु है। सन्त ने यदि कल्याणमार्ग का पथिक बन कर जीवन मे पूर्णता, **एकता**, पा ली है, तो वैज्ञानिक की प्रवृत्ति-प्रगति भी विश्व के अणु-अणु मे उसी एकता की प्रत्याशा से ही प्रेरित है। एक कलाकार ही है जो इधर-उधर, जहा-तहा, भटकने मे ही आनन्द पाता है lost to the world—in his *many* loves, his *many* masterpieces!

और क्षेमेन्द्र के पास इन तीनो प्रवृत्तियो के लिए एक ही शब्द है 'अनङ्ग-क्रिया, अजन-कल्प' क्योकि—

**औचित्य (अनङ्ग-क्रिया मे स्थायी है,) अंजन मे स्थायी है।** सुनते हो?—'मैंने कहा उसे अ-च्युत रहने देना!'

20 '**कवे कर्म—औचित्यम्**'[1]। ३८ वृ

---

१ जिसमे किंचित-सिद्धि—i महाकाव्यार्थ-चवर्ण द्वारा, ii 'सहवास कविवरै' द्वारा, तथा iii लोकाचारपरिज्ञान (आब्जर्वेशन) द्वारा—उपलब्ध की जा सकती है। स्पर्धा अच्छी चीज नही, iv **उन्मेष**-जिगीषा को, हा, कुछ क्षम्य कहा जा सकता है वह भी—यदि v 'व्युत्पत्तौ सर्व-शिष्यता' के नम्र-भाव से प्रेरित हो, तभी।

क्षेमेन्द्र सर्व-शिष्य थे या केवल **सर्वज्ञ**-शिष्य? *Or* ज्ञ-=मनीषि-?

*It would have been a crime to add the slightest ornament to the story, so like a myth I have not related a single anecdote of which I am not sure I have not deformed a single phrase or so much as invented the colour of a dress The facts are as stated, the quoted words were actually pronounced*

—Madame Curie *by* Eve

## उद् बुध्यस्वा ऽग्ने

(१) आसीत् प्रकाशेन्द्र इति प्रकाश काश्मीरदेशे त्रिदशेश्वर-श्री ।
अभूद् गृहे यस्य पवित्रसत्रम् अच्छिन्नमग्रासनमग्रजानाम्[१] ॥

(२) य श्रीस्वयम्भू-भवने विचित्रे लेप्य-प्रतिष्ठापित-मातृचक्र[२] ।
गो-भूमि-कृष्णाऽजिन-वेश्म-दाता[१] तत्रैव[३] काले तनुमुत्ससर्ज ॥

(३) तस्यात्मज सर्वमनीषि-शिष्य श्रीव्यासदासा-ऽपरपुण्यनामा[४] ।
क्षेमेन्द्र इत्यक्षयकाव्यकीर्तिश् चक्रे 'नवौचित्य-विचारचर्चाम्'[६] ॥

(४) श्रीरत्नमिहे सुहृदि प्रयाते शार्व-पुर[७] श्रीविजयेश-रायि[८] ।
तदात्मजस्योदयसिंहनाम्न कृते कृतस् तेन गिरा विचार[९] ॥

(५) यस्यासि परिवार-कृत्[१०] त्रिभुवनप्रख्यात-शीलश्रुते
सर्वस्या ऽवनतेन[११] ेन नितरा प्राप्ता विशेषोन्नति ।
आशा शीतलता[१२] नयत्य ऽविरत यस्य प्रतापानलस्[१३]
तस्य श्रीमदनन्तराजनृपते काले किला ऽय कृत ॥

# प्रेरणा

क्षेमेन्द्र का जन्म कश्मीर के एक सम्पन्न और उदार परिवार मे हुआ था। दिन-रात ब्रह्म-सत्र जुटा रहता[1]। पिता (प्रकाशादित्य) ने तो एक ब्रह्ममन्दिर की प्रतिष्ठा भी कराई थी—जहा[3] षोडशी-पूजा[2] की निरति मे उन्हे, एक दिन, ब्रह्म-समाधि मिल गई! (१–२)

क्षेमेन्द्र अनाथ हो गये। किन्तु हिम्मत न हारी। हर गुरु की शिष्यता स्वीकार की, किस से कुछ नही-सीखा? कवित्व मे उनके दीक्षागुरु थे—वेदव्यास।[4]
कितने ही काव्यो की रचना स्वय की। परन्तु, 'सत्काव्य की पहचान क्या है?'—इस प्रश्न पर, अभी तक, कुछ स्व-तत्र[5] चिन्तन[6] उन्होने नही किया था। (३)

उन दिनो कश्मीर मे प्रतापी[13] किन्तु विनयी[11] राजा अनन्तवर्मा (१०२८-६३) का राज्य था—राष्ट्र मे सर्वतोमुख अभ्युदय और शान्ति[12] का साम्राज्य[10]! (५)
रत्नसिह, जो क्षेमेन्द्र के परम मित्रो मे से थे, बीजवेहारा तीर्थ[8] करने सोपुर[7] की ओर निकल गये और पुत्र (उदयसिह) को क्षेमेन्द्र के पास छोडते गये।
उसी एकान्त-चिन्तन तथा बाल-प्रेरणा का प्रसाद है—क्षेमेन्द्र का यह 'औचित्यविचारचर्चा'—परक निबन्ध[9]। (४)

Colophon

## नान्दी

१

कृता ह्रि वञ्चने[१] दृष्टिर्येनाञ्जनमलीमसा ।
अ-च्युताय[२] नमस्तस्मै परमौचित्यकारिणे[३] ॥

## उन्मेष

१

उस दिन, जब—आखो मे काजल के मिस—यौवन (की मुग्धता) मे, अकस्मात्, 'मोहिनी'[1] उतर आई थी, और बाला को, जीवन मे **पहली बार**, कुछ चैन[2] अनुभव हुआ था , तभी—

कवि की चेतना मे कमनीयता का प्रथम स्पन्दन जागा था ।[3]

वह कैसी अ-मृत[2] वेला थी !

---

मूलपाठ (छपे सस्करणो मे) '**कृतारिवञ्चने**'[1] है—जिसका अभिप्राय आख्यानवादी प्राय 'विष्णु (अच्युत) के हाथो असुरो (अरय) की [ अमृत-पान से ] वञ्चना' समझते है ।

I

# औचित्यम्

२–३

कृत्वाऽपि काव्यालकारा क्षेमन्द्र कविकर्णिकाम् ।
तत्कलङ्क विवेक च विधाय विबुधप्रियम्[१] ॥
औचित्यस्य[२] चमत्कारकारिणश् चारुचर्वणे[३] ।
रसजीवित-भूतस्य[४] विचार कुरुते ऽधुना ॥

४–५

काव्यस्याऽलमलकारै कि मिथ्यागणितैर्गुणै ।
यस्य जीवितमौचित्य विचिन्त्याऽपि न दृश्यते ॥
अलकारास्त्वलंकारा गुणा एव गुणा सदा ।
औचित्य रससिद्धस्य स्थिर काव्यस्य जीवितम् ॥

परस्परोपकारक-रुचिर-शब्दार्थरूपस्य काव्यस्य उपमा-उत्प्रेक्षादयो ये प्रचुरा-ऽलकारा, ते (कटककुण्डलकेयूरहारादिवद् )अलकारा एव–बाह्यशोभाहेतुत्वात्[१] । येऽपि काव्यगुणा केचन तल्लक्षणविचक्षणै समाम्नाता, तेऽपि (श्रुतसत्यशीलादिवद्) गुणा एव—आहार्यत्वात्[२] । औचित्य-तु, अग्रे वक्ष्यमाणलक्षण, स्थिरम्[३]-अविनश्वर[४] जीवित काव्यस्य—तेन विना अस्य (गुणालकार-युक्तस्यापि) निर्जीवत्वात् । रसेन[५] शृङ्गारादिना सिद्धस्य[६] (प्रसिद्धस्य) काव्यस्य (धातुवाद[८]-रससिद्धस्य इव[७]) तत् स्थिर जीवितम्—इत्यर्थ

I

# कमनीयता का रहस्य

२–३

आलोचना को अलकार-निरूपण तथा गुणदोष-विवेक तक ही सीमित रख के 'शास्त्रीय परम्पराए'[१] तो शायद निभ जाती है, लेकिन जिज्ञासा तृप्त नही होती, क्योकि—

आलोचक तो खोजने निकला था—कमनीयता-के-राज़[२] को, उस मूल (अदृश्य) अन्तस्तत्त्व को 'जो कि कलाकृति मे तो एक (नूतन) सजीवता-सी,[४] और हृदय मे एक (अनिर्वचनीय) चमत्कृति-सी, एक आत्मविभोरता-सी[३], महसा सचरित कर जाया करता है'।

४–५

लेकिन काव्य मे—कमनीयता आहित करने का यह सामर्थ्य न तो अलकार-गुण मे ही रहा करता है, और न रस मे।

इसी बात को यदि एक रूपक द्वारा प्रस्तुत करना हो, तो —

कविता और कामिनी—शब्द-अर्थ, अलकार, और माधुर्यादि रूप-रग, आभूषण, और शीलादि। किन्तु, सजीवता ? उसका आवास (इन मे) कहा है ?— शरीर मे ? बाहरी टीप-टाप मे[१] ? आन्तर गुण-सम्पद्[२] मे ? या फिर—छलछल[६], बेकाबू, जहा-तहा बिखरते यौवन-रस[५] मे ? ये सब आनी-जानी चीज़े है। (ज़ीवन के) इन अनित्य (निर्जीव) धर्मो मे कुछ नित्यता-सी[४], स्थायिता[३] की (सजीवता की) कुछ क्षणिक भ्रान्ति-सी[७], उद्बोधित करने वाला वह परम तत्त्व, वह रसायन[८], कौन-सा है ?

उक्तार्थस्यैव विशेषमाह्—

६

**उचितस्थानविन्यासाद् अलक्कृतिरलक्कृति ।**
**औचित्यादच्युता नित्य भवन्त्येव गुणा गुणा ॥**

अलक्कृतिर् उचितस्थानविन्यासाद अलकर्तु क्षमा भवति, अन्यथा-तु अलक्कृति-व्यपदेशमेव न लभते। तद्वत्—औचित्याद्-अपरिच्युता गुणा गुणताम् आसादयन्ति, अन्यथा–पुनर् अगुणा एव यदाह्—

प्रमा १] 'कण्ठे मेखलया, नितम्बफलके तारेण हारेण वा,
पाणौ नूपुरबन्धनेन, चरणे केयूरपाशेन[1] वा।
शौर्येण प्रणते[2], रिपौ करुणया–ना ऽयान्ति के हास्यताम् ?
औचित्येन विना रुचि प्रतनुते नाऽलक्कृतिर् नो गुणा ॥'

कि तद औचित्यम् इत्याह्—

७

**उचित प्राहुराचार्याः सदृश किल यस्य यत् ।**
**उचितस्य च यो भावस् तदौचित्य प्रचक्षते ॥**

यत्किल यस्याऽनुरूप तद् उचितमुच्यते; तस्य भावम् औचित्य कथयन्ति ।

६

अलकार और गुण—लेकिन ये भी तो—तभी फबते है जब कि इनका इस्तेमाल (रूप-रग को, रस को, निखारने के लिए) कुछ **तमीज** के साथ किया जाय, तभी, वरना, इनका—

'पैरो मे बाजूबन्द[१] और शरणागत पर शूरता[२] की तरह' [I **प्रमा** —अपनी मजाक आप बन जाने का भी डर होता है।

७

कमनीयता भी, शायद, **'जहा जो जच जाय'** की जुगती के अतिरिक्त (बुद्धि और योजना के अतिरिक्त)—औचित्य के अतिरिक्त—और कुछ नही है।

★

सकेत

**प्रमा** (ण)

**उ** (दाहरण) **प्र** (त्युदाहरण)

II

# औचित्यविचारः

अधुना सकलकाव्यशरीर-जीवितभूतस्य औचित्यस्य प्राधान्येन-उपलभ्या स्थिति दर्शयितुमाह—

८–१०

I पदे वाक्ये प्रबन्धार्थे, II गुणे ऽलकरणे रसे ।
III क्रियाया कारके लिङ्गे वचने च विशेषणे ॥
उपसर्गे निपाते च काले, IV देशे कुले व्रते ।
[ V तत्त्वे सत्त्वे ऽप्यभिप्राये स्वभावे सारसग्रहे ॥
प्रतिभायाम् अवस्थाया विचारे नाम्नि अथाऽशिषि ।
काव्यस्याऽङ्गेषु च प्राहुर् औचित्य व्यापि जीवितम् ॥ ]

एतेषु पदप्रभृतिषु स्थानेषु, मर्मसु[१]-इव, काव्यस्य सकलशरीरव्यापि जीवितम्-औचित्य—स्फुटत्वेन-स्फुरद्[१] अवभासते ।

II

# कमनीयता की भूमियां

८–१०

वैसे तो औचित्य की इस दृष्टि से काव्य के किसी भी अग की उपेक्षा के लिए छूट नही दी जा सकती, लेकिन, पहले, कमनीयता के कुछ-ही (प्रसिद्ध) उद्भावना-स्थलो का किचित् (सोदाहरण) परिचय (जिन्हे कि प्राचीन आचार्य मर्मवत्[१] ग्रहण करते आये है)—

1 **मीमासा शास्त्र**, 11 **काव्यशास्त्र**,

111 **व्याकरण शास्त्र**, तथा 1V **लोक-शास्त्र**

की विविध दृष्टियो से

—प्रस्तुत करना अप्रासगिक न होगा।

[ तदनन्तर ही कवि का नूतन—

V **अन्तर्दृष्टिकोण**

सावकाश (३०-३९) हो सकता है। ]

III

# औचित्यचर्चा

११

तेषु उदाहरणानि क्रमेण दर्शयितुमाह—

**तिलक बिभ्रती सूक्तिर् भात्येकमुचित पदम्।**

**चन्द्राननेव कस्तूरीकृत, श्यामेव चान्दनम्॥**

एकमेव उचित पद (तिलकायमान) बिभ्राणा सूक्ति समुचितपरभाग-शोभाऽतिशयेन रुचिरताम् आवहति। यथा परिमलस्य—

उ 'मग्नानि द्विषता कुलानि समरे त्वत्खड्ग-धाराऽकुले 1

नाथाऽस्मिन्निति वन्दिवाचि बहुशो देव श्रुताया पुरा।

मुग्धा गुर्जरभूमिपालमहिषी प्रत्याशया पाथस

कान्तारे चकिता विमुञ्चति मुहु पत्यु कृपाणे दृशौ॥'

अत्र 'मुग्धा'-पदेन अर्थौचित्यचमत्कारकारिणा (शरदिन्दुवदनेव श्यामतिलकेन—श्यामेव शुभ्रविशेषकेण) विभूषिता सूक्ति सकलकविकुल-ललामभूता विच्छित्तिम् आतनोति। न तु यथा धर्मकीर्ते—

प्र 'लावण्यद्रविण-व्ययो न गणित, क्लेशो महान् स्वीकृत, 2

स्वच्छन्दस्य सुख जनस्य वसतश् चिन्ताज्वरो निर्मित।

एषाऽपि स्वयमेव तुल्यरमणाऽभावाद् वराकी हता

को ऽथश् चेतसि वेधसा विनिहितस् तन्व्यास् तनु तन्वता॥'

अत्र 'तन्व्या' इति पद, केवल शब्दानुप्रासव्यसनितया निबद्ध, न काचिद्

III

# कमनीयता की कसौटी पर

११

## एक ही पद

**(सूक्ति की) सारी कमनीयता सिमेट कर एक पद में भी लायी जा सकती है—जैसे माथे की बिंदिया मे।**

1 'मै तो, नाथ, चारणो के मुख से कब की सुनती आ रही हू कि इसकी धार मे शत्रु की कितनी-ही अक्षौहिणिया डूब मरी !' और—**मुग्धा** (रानी) की प्यासी आखे, वीरान मे वहा, पति की तलवार को, किस प्रत्याशा के साथ, एकटक देखती ही रह गई, देखती ही रह गई !' उ

—एक ही पद मे दुनिया-भर का भोलापन बटोर कर रख दिया !

2 सारी सौन्दर्य-सपद् भी उडेल दी, इतना श्रम भी किया, हर आते-जाते की नीद भी (मुफ्त)हराम कर डाली किस लिए ?—अगर तन देकर भी तन्वी को 'तन-बर' की तमन्ना मे तडपाना ही दरकार था, मेरे ख़ुदा ! प्र

—'तन्वी' का प्रयोग प्राय विरह-विधुरता के प्रसग मे ही हुआ करता है। 'सुन्दरी' उपयुक्ततर होता। ज़रा-से अनुप्रास-व्यामोह ने सब-

अर्थौचित्य-चमत्कारकणिकाम् आविष्करोति। 'सुन्दर्या' इति पदम् अत्र अनुरूप स्यात्। अन्यानि वा निरतिशय-रूपलावण्यव्यञ्जकानि। 'तन्वी'-पद तु विरहविधुर-रमणीजने प्रयुक्तम् अर्थौचित्यशोभा जनयति। यथा श्रीहर्षस्य—

उ 'परिम्लान पीन-स्तनजघन-सङ्गाद् उभयतस् 3
तनोर् मध्यस्या-ऽन्त परिमिलनमप्राप्य हरितम्।
इद व्यस्तन्यास श्लथभुजलता-क्षेपवलनै
कृशाङ्ग्या सताप वदति बिसिनीपत्र-शयनम्॥'

अत्र सागरिकाया विरहावस्थासूचक 'कृशाङ्ग्या' इति पद परमम्-औचित्य पुष्णाति।

१२

वाक्यगतमौचित्य दर्शयितुमाह—

**औचित्यरचित वाक्य सतत समत सताम्।**
**त्यागोदग्रमिवैश्वर्यं, शीलोज्ज्वलमिव श्रुतम्॥**

औचित्यरचित वाक्य काव्यविवेकविचक्षणानाम् अभिमततमम्। यथा मम विनयवल्ल्याम्—

उ 'देवो दयावान्, विजयो जितात्मा, यमौ मन सयममाननीयौ। 4
इति ब्रुवाण स्वभुज प्रमार्ष्टि[1] य कीचका-ऽकालिक-कालदण्डम्॥
धीर[2] स किर्मीर(जटासुर)ारि, कुबेर(शौर्य)प्रशमोपदेष्टा।
दृष्टो हिडिम्बा-दयित, कुरूणा पर्यन्तरेखागणना-कृतान्त॥' (1+11)

अत्र—भीमस्य भीमचरितोचित-कीचकाऽकालिककालदण्ड-हिडिम्बादयित-आदिभि पदैर् उन्निद्ररौद्ररसस्वरूपाऽनुरूपो—वाक्यार्थ सजीवऽ-इव अवभासते। यथा वा राजशेखरस्य—

कुछ चौपट कर डाला ।

3 हा, अलबत्ता यहा 'तन्वी' पद भी उतना ही जच सकता था जितना 'कृशागी' बिरहिन औंधी पडी है, 'कुछ जघन और उरोजो के भार से, तो कुछ व्यथा की आकुलता मे बाहे इधर-उधर पटकने से—फूलो-की-सेज पर एक मुर्दनी-सी आ गई है, सिर्फ बीचो-बीच, स्तनान्तर की **कृशता** के कारण अस्पृष्ट, एक शाद्वल-रेखा-सी अब भी अ-म्लान है !' उ

## १२

## सारी पदावली

**और यदि सारे-के-सारे पद ही वाक्य की सगति मे एक दूसरे से होड लेने लग जाय—फिर तो, जैसे, सोने को सुहागा लग गया !**

4 'युधिष्ठिर की कारुणिकता, अर्जुन की आत्मसयमिता, और नकुल-सहदेव की मनस्विता' की विरोधिता मे भीम का भुजा को ठोकना[१]—उसी भुजा को जिस पर कि उसे 'कीचक की अकाल मृत्यु और किर्मीर का जानी दुश्मन होने का, और एकबार तो कुबेर तक को सबक सिखाने का, कौरवोच्छेत्ता तथा हिडिम्बा-पति होने का, गर्व है' (1+11) उ

—हर शब्द, किस अनूठेपन के साथ, **पात्र**[२] की धीरोद्धतता एव **रस** की रौद्रता का प्रतिपादक बन कर आया है !

उ 'सम्बन्धी पुरुभूभुजा[1], मनसिजव्यापार-दीक्षागुरुर्, 5
गौराङ्गीवदनोपमापरिचितस्, तारावधू-वल्लभ ।
सद्योमार्जित (दाक्षिणात्यतरुणी) दन्ता-ऽवदातद्युतिश्
चन्द्र सुन्दरि दृश्यतामयमितश् चण्डीश[2]-चडामणि ॥'

अत्राऽपि—चन्द्रमस श्रृङ्गाराऽन्तरङ्गैर् अनङ्गोद्दीपनै पदैर्निर्वर्तितो—वाक्यार्थं सदर्थ-औचित्य-सामर्थ्येन अत्यर्थम्-अर्थनीयता प्राप्त । न-तु यथा अस्यैव—

प्र 'नाले शौर्य-महोत्पलस्य विपुले, सेतौ समिद्-वारिधे, 6
शश्वत् खड्गभुजग-चन्दनतरौ, क्रीडोपधाने श्रिय ।
आलाने[1] जय-कुञ्जरस्य, सु-दृशा कदर्प-दर्पे परम्—
श्रीदुर्योधन-दोष्णि विक्रम-नरे[2] लीन जगद् नन्दतु ॥'

अत्र, अतिशयपरकर्कशसोत्कर्ष[3]-सुभटभुजस्तम्भस्य असमुचितेन कुवलयनाल-तुलाऽधिरोपणेन, वाक्यार्थ सोपहासतयेव-निबद्ध परिज्ञायते ।

१३

प्रबन्धार्थौचित्य दर्शयितुमाह—

**उचितार्थविशेषेण प्रबन्धार्थ प्रकाश्यते ।**
**गुणप्रभावभव्येन विभवेनेव सज्जन ॥**

अम्लान-प्रतिभा-प्रकर्षोत्प्रेक्षितेन (सकलप्रबन्धार्थाऽप्यायि-पीयूषवर्षेण) समुचितार्थ-विशेषेण महाकाव्य, स्फुरद्-इव, चमत्कारकारितामापद्यते । यथा कालिदासस्य—

उ 'जात-वंशे[1] भुवनविदिते पुष्करा-ऽवर्तकाना 7
जानामि त्वा प्रकृतिपुरुष कामरूप मघोन ।
तेना ऽर्थित्व त्वयि विधिवशाद् दूर-बन्धुर् गतो ऽहम्—
याच्ञा मोघा वरमधिगुणे ना ऽधमे लब्धकामा ॥'

5 'प्यारी, देख रही हो ?—काम-कला के परम-गुरु, नभ-परियो के लीला-वल्लभ, गोरे-गोरे गालो वाले, आन्ध्र-तरुणियो की दन्तच्छटा मे रगे, गौरी-पति[२] के शिरोमणि, दु ष्यन्त के उम छबीले भाई-बन्द को[१]—देख रही हो, प्यारी ?' उ

—सभोग की सारी उद्दीपन-मामग्री बस एक **चाद** ही को दिखाकर, बखूबी, उपस्थित कर दी !

6 अतुल पराक्रम के धनी[१] दुर्योधन की भुजा को 'युद्धरूपी समुद्र के सेतु, लक्ष्मी के विलास-उपधान, जय-दिग्गज के निबन्धन[१], ' रूप मे बखानते-बखानते 'शौर्य-कमल का **नालदण्ड**' कहने लग जाना प्र

—इसे कवि की उपहास-बुद्धि समझा जाय या छिछोरपना !

१३

## नयी उद्भावना

**किन्तु काव्य मे भव्यता, प्राय , किसी नूतन उद्भावना द्वारा ही प्रस्फुटित हुआ करती है—जैसे हार्दिक विभति द्वारा आचार मे ।**

7 मेघदूत की भव्य कल्पना का आधार है मेघ मे चैतन्य की परिकल्पना जिसके लिए—कवि ने उसके 'प्रथित वश और सौहार्द' का कीर्त्तन करा के उसे सचमुच, पहले, 'अधिगुण' ही सिद्ध किया है उ

—मेघ का वह सोया **आभिजात्य**[१] जाग उठा और वह, 'नन्ही

ऽनाथ तनया-प्रतिपादनम् अभिमतमिव उपलक्ष्यते। न-च एतद् विद्म—'कथ भक्ष्यभूता कुसुमकोमलाङ्गी पुरुषा-ऽदाय प्रतिपाद्यते?' इति। अनौचित्येन प्रसिद्धेन, वृत्त-वैपरीत्य पर हृदय-विसवादम् आदधाति। यथा वा कालिदासस्य—

प्र 'ऊरुमूल-नखमार्गराजिभिम् तत्क्षण हृत-विलोचनो हर। 10
वाससः प्रशिथिलस्य सयम कुर्वती प्रियतमाम अवारयत्॥'

अत्र, अम्बिका-सभोगवर्णने पामरनारीसमुचित-निर्लज्जसज्ज-नखराजि-विराजित-ऊरुमूल-हृतविलोचनत्वम् त्रिलोचनस्य भगवतस्त्रिजगद्गुरोर यदुक्त—तेन अनौचित्यमेव पर प्रबन्धार्थ पुष्णाति।

१४

गुणौचित्य दर्शयितुमाह—

**प्रस्तुतार्थोचित काव्ये भव्य सौभाग्यवान् गुण ।**
**स्यन्दतीन्दुरिवानन्द सभोगाऽवसरोदित ॥**

प्रस्तुतार्थस्य औचित्ये (ओज-प्रसाद-माधुर्य-सौकुमार्यादि-लक्षणो) गुण, काव्ये भव्य, सौभाग्यवत्तामवाप्त, सहृदया-ऽनन्दमदोहम् (इन्दुरिव) स्यन्दति। यथा भट्टनारायणस्य—

उ 'महाप्रलयमारुत-क्षुभितपुष्कराऽवर्तक- II
प्रचण्डघनगर्जित-प्रतिरवाऽनुकारी मुहु।
रव श्रवण-भैरव स्थगित-रोदसीकदर
कुतोऽद्य समरोदधेरयमभूतपूर्व पुर॥'

अत्र, ओजस्विन भटमुकुटमणेर् अश्वत्थाम्न स्फूर्जद् (ऊर्जित-प्रतापाऽनुरूप) वाक्यम्, ओजसा (काव्यगुणेन) उदग्रतामवाप्त, सहस्रगुणमिव विक्रम-औचित्यगौरवम् आवहति। यथा वा भट्टबाणस्य—

—क्या उस कोमलांगिनी को खुद एक पिशाच के हाथ सौंप देने के लिए, उसकी विकृत भूख तृप्त करने के लिए ? भीरु !

10 संभोग-निरति पर रति-चिह्नों के आकस्मिक स्पर्श से वासना का पुन तीव्र हो उठना तो पतित-तम दम्पतियों में भी **अशिष्टता** का ही द्योतक समझा जाता है, जगदम्बा तथा जगद्गुरु में उसका 'उद्बोधन' करना प्र

—कवित्व से पतन की पराकाष्ठा है।

## १४

## गुण

**काव्य में माधुर्यादि गुणों का संनिवेश अन्तस को एक सर्वथा नूतन पुलक-सा दे जाया करता है—नई जवानी में जैसे जुन्हाई।**

11 'महाप्रलय के तूफान की तरह ज़मीन-आसमान को स्तब्ध कर देने वाला यह लड़ाई का बिगुल वीर-शिरोमणि अश्वत्थामा को किस कदर भाता है !' उ

—ध्वनि की **ओजस्विता** भी चरित्र की तेजस्विता को ही उकसाया करती है।

उ 'हारो जलाऽर्द्र-वसन नलिनी-दलानि 12
प्रालेय-शीकरमुचम् तुहिनाशु-भास ।
यस्येन्धनानि सरसानि च चन्दनानि
निर्वाणमेष्यति कथ स मनोभवा-ऽग्नि ॥'

अत्र, विप्रलम्भभर-भग्नधैर्याया कादम्बर्या विरहव्यथावर्णना—माधुर्य-सौकुमार्यादि-गुणयोगेन (पूर्णेन्दुवदना-इव) प्रियवदत्वेन-हृदयाऽऽनन्ददायिनी दयिततमताम् आतनोति। न-तु यथा चन्द्रकस्य—

प्र 'युद्धेषु भाग्य-चपलेषु न मे प्रतिज्ञा 13
—दैव नियच्छति जय च पराजय च ।
एषैव मे रण-गतस्य सदा प्रतिज्ञा
पश्यन्ति यद् न रिपवो जघन हयानाम् ॥'

अत्र, क्षात्रवृत्तिरिव, ओजसा (काव्यगुणेन)-अस्पृष्टा सुभटोक्तिर् उचितार्थाऽपि (तेजो-जीवितविरहिता, दुर्गतगृह[गता]दीपशिखेव) मन्दायमाना न विद्योतते। यथा वा राजशेखरस्य—

प्र 'एतस्या स्मर-सज्वर करतलस्पर्शो परीक्ष्यो न य 14
स्निग्धेनाऽपि जनेन दाह-भयत प्रस्थपच पाथसाम् ।
निर्वीर्यीकृत-चन्दनौषधविधौ तस्मिस् तडत्-कारिणो
लाजस्फोटममी स्फुटन्ति मणय सर्वेऽपि हारस्रज ॥'

अत्र—विरहविधुररमणी-मनोभवावस्था-ऽनुरूप माधुर्यम् उत्सृज्य—मणयस् ( तडत्-कारिणो ) लाज-स्फोट स्फुटन्ति इति ओज स्फूर्जित-ऊर्जितस्वभाव-अधिवासिता सूक्तिर् (लावण्यपेशलतनुर्-ललितललनेव परुषभाषिणी) झटित्य-नौचित्य चेतसि सचारयति ।

12 'मोतियो का हार, भीगी चोली, कमल-किसलय, शीतलता छिटकाती चादनी, और चन्दन-रस' ये सुकुमार **ईंधन** जब हो, तो भला विरहाग्नि शान्त होगी या, उलटे, और भडकेगी ? उ

13 'जीत-हार किस्मत के हाथ मे है। क्षत्रिय तो बस एक ही प्रतिज्ञा कर सकता है कि मैं पीठ नही दिखाऊगा।' प्र

—वचन मे ओजस्विता का अभाव हो तो चरित्र की ऊर्जस्विता भी, खण्डहर के **'अब बुझा कि अब बुझा** !' दिये की भाति, अपनी किस्मत पर ही रोयेगी।

14 'विरह-ताप—जो सब शीतल उपचारो को व्यर्थ कर दे, हार के मोतियो को खीलो की तरह तड-तड फोड-बिखेरे, भरे पतीले खौला दे , और तुम हो कि इसकी नब्ज देखने को कहते हो ?!' प्र

—(मनोदशा के अनुकल) **अवसर** था माधुर्य का, तड-तड की अतिशयोक्ति का नही, बड-बड का नही।

१५

# अलकार

**उपमादि अलकारो की योजना बाह्य विलास को एक सर्वथा नूतन स्पर्श-सा दे जाया करती है—नई जवानी मे जैसे मोतियो का हार।**

15 'युद्ध समाप्त हो गया। लोग उत्सव मना रहे है। लो, वह (हरदिल-अज़ीज़) उदयन भी अपने अभिन्न-हृदय मित्र (वसन्तक) के साथ इधर ही चले आ रहे है।' उ

—'विग्रह, रति, चित्त, वसन्त क' के **श्लिष्ट** योग द्वारा कवि ने उदयन को नही, मानो, कामदेव को ही पुन—स-शरीर, स-पत्नीक, स-उल्लास, स-विलास—अवाम के साथ रग-रलियो मे ला शामिल किया है।

16 रणभू श्मशान हो गई 'गीदड खून-सनी तलवार से ही लिपट रहा है। साप को बिल की राह नही सूझती, वह मरे हाथी की सूड मे ही घुसा जा रहा है।' प्र

—लेकिन सियारी है कि एक '**रति-खिन्ना नारी**' की तरह, रजी-पुजी, बे-होश पडी है। क्या फूहड उपमा दे डाली, और सोने के लिए उसे 'हिडोला' जुटाया है और वह भी—आसमान मे मडराते पछियो के मुह से गिरती आतो का'!

17 सर्दी का मौसम 'ठडी हवा जो दिल को चीर दे, सूरज है पर गरमी उसमे नही (जैसे गरीबी मे सब रोब जाता रहता है), और बिरहिन-सा बेजान चन्दा', एक ही चीज़ भाती है इन दिनो '**सूखे गोयो की आग**'। प्र

—लेकिन, उसके लिए भी उपमा ढूढ निकालने से बाज न आये

अत्र, कोमल-कामिनीकोपेन करीष-कृशानो सादृश्य शीतसमय-स्वादुतया हृदयमवाद-मुन्दरमपि, अनुचितत्वेन, सहसैव चेतस सकोचमिव आदधाति। यथा वा राजशेखरस्य—

प्र 'चिता-चक्र चन्द्र कुसुमधनुषो दग्धवपुष 18
कलङ्कस् तत्रत्य स्पृशति मलिनाऽङ्गार-कलनाम्।
यदेतत् स-ज्योतिर् दरदलित-कर्पूरधवल
मरुद्भिर् भस्मैतत् प्रसरति विकीर्ण दिशि दिशि ॥'

अत्राऽपि, आनन्दि-सुधाऽवस्यन्द-सुन्दरस्य इन्दोश् चिता-चक्रत्वम्, अनुचिततया, कर्णकटुकम् आतङ्कमिव आतनोति। यस्तु अर्थो हृदय-मवादी, स (यदि अनौचित्य-स्पर्शलेशरहितस्, तद्) अधिकतराम् अलकार-शोभा पुष्णाति। यथा कार्पटिकस्य—

उ 'शीतेनोद्धृषितस्य माषशिमिवत् चिन्ता-ऽर्णवे मज्जत 19
शान्ताऽग्नि स्फुटिता-ऽधरस्य धमत क्षुत्-क्षामकण्ठस्य मे।
निद्रा क्वाऽपि विमानितेव दयिता सत्यज्य दूर गता
सत्पात्र-प्रतिपादितेव वसुधा न क्षीयते शर्वरी ॥'

अत्र, अनौचित्य (स्पर्श) परिहारेण—केवल हृदयसवाद-सौन्दर्यमेव स्वादुताम् आदधाति।

१६

रसौचित्य दर्शयितुमाह—

**कुर्वन् सर्वाऽशये व्याप्तिम् औचित्यरुचिरो रस ।**
**मधुमास इवाऽशोक करोत्य ऽङ्कुरित मन ॥**

औचित्येन भ्राजिष्णु शृङ्गारादिलक्षणो रस सकलजन-हृदयव्यापी (वसन्तऽ-इव अशोकतरुम्) मनो अङ्कुरित करोति।

'नई बहू के गुस्से की तरह चस देने वाली'।—किसका दिल बैठ नही जायगा ?

18 'यह चन्द्रमा नही, कामदेव की चिता जल रही है, यह चन्द्र-कलङ्क नही, कामदेव की दग्धावशेष, कोयला रह गई, अस्थिया है, यह चादनी नही, श्मशानभूमि की हवाओ की बिखेरी उसकी राख है।' प्र

—अमृत सरसाने वाले चन्दा की उपमा और अ-भव्य चिता के साथ कौन क्षम्य कहेगा उसे ? भव्यता की योजना कुछ मुश्किल हो शायद, **अभव्यता** के परिहार द्वारा स्वभावोक्ति की रक्षा तो हो ही सकती थी —

19 'सरदी का मारा इन्सान, फिर चिन्ता मे (जैसे समन्दर मे डूबती-उतरती धान की वाली हो), फटे होठो से ही बुझते अगारो को फूक रहा है, भूख से खुश्क गला, नीद गायब (जैसे बीवी रूठ गई हो), ओर रात है कि, भले आदमी को दान-दी जमीन की तरह, खत्म होन मे नही आती।' उ

—कुछ भी नही जोडा, पर रूठी बीवी के स्मरण से **अनवस्थित नहीं हुए**—अभव्यता मे गोते खाने नही लगे।

## १६

## रस

**और शृङ्गारादि रसो का उदयन सम्पूर्ण बहिरन्तस को-ही एक सर्वथा नूतन अभिव्याप्ति-सी, एक सर्वथा नूतन स्फूर्त्ति-सी, दे जाया करता है—नई जवानी मे जैसे वसन्त।**

यथा श्रीहर्षस्य—

उ 'उद्दामोत्कलिका विपाण्डुर-रुच प्रारब्ध-जृम्भा क्षणाद् 20
आयास श्वसनोद्गमैरविरलैर् आतन्वतीम् आत्मन ।
अद्योद्यानलतामिमा स-मदना नारीमिवा ऽन्या, ध्रुव,
पश्यन् कोप-विपाटलद्युति मुख देव्या करिष्याम्यहम् ॥'

अत्र, ईर्ष्या-विप्रलम्भरूपस्य शृङ्गाररसस्य (वासवदत्तायाम्-अवेक्ष्यमाणस्य) ललितवनिता-तुल्यतया नवमालिका-लताया विरहावस्था-ऽरोपणेन, नितराम्-औचित्य-रुचिर-चमत्कारकारिणी दीप्तिरुपपादिता । यथा वा कालिदासस्य—

उ 'बालेन्दुवक्राण्य ऽविकासभावाद् बभु पलाशान्य ऽतिलोहितानि । 21
सद्यो वसन्तेन समागताना नखक्षतानीव वनस्थलीनाम् ॥'

अत्र, पार्वत्या परमेश्वरस्य अभिलाष-शृङ्गारे वक्ष्यमाणे, प्रथमम्—उद्दीपन-विभावभूतस्य वसन्तस्य वर्णनाया कामुका-ऽध्यारोपेण, वनस्थली-ललनाना (कुटिल-लोहित-पलाशकलिकाभिर्) उत्प्रेक्षितानि नवसगमयोग्य-नखक्षतानि परमाम्-औचित्यचारुता प्रतिपादयन्ति । न-तु यथा अस्यैव—

'वर्णप्रकर्षे सति कर्णिकार दुनोति निर्गन्धतया स्म चेत । 22
प्रायेण सामग्र्य-विधौ गुणाना पराङ्मुखी विश्वसृज प्रवृत्ति ॥'

अत्र—केवल-कर्णिकारकुसुम-वर्णनमात्रेण विधातृवाच्यता-गर्भेणैव (प्रस्तुत-शृङ्गाराऽनुपयोगिना) तदुद्दीपन-विभावोचित न-किंचिद् अभिहितम् ।

## शृङ्गार

20 'बगिया मे यह—अगडाइयो मे खुलती-सी, हवा के झकोरो पर इठलाती, नये रगो मे लहराती, कलियो की बहार मे फूट उठी—नवमालिका है ? या—जभाइयो मे, आहो मे, मुरझा चुकी—कोई बिरहिन है? जिसकी जवानी ('अपने परदेसी' को अचानक सामने देखकर) बेकाबू हो उठी है!' उ

—सहसा उदयन के मन मे आया 'क्यो-न ? (और आज ही, अभी)—वासवदत्ता को जबरदस्ती यही खीच लाऊ और (उसके मामने 'निर्लज्जतापूर्वक' एक प्रेमी की अभिप्राय-भरी निगाहो से लता को एक-टुक देखता रह जाऊ !—**ईर्ष्या** मे कैसी लाल-पीली हो उठेगी मेरी प्यारी !—हू !—अच्छा शुगल रहेगा !'

21 प्रकृति मे हर-सू व्याप्त यह लाली—पलाश की अवखिली कोपलो की नही, पी' के नव-समागम मे प्रेयसी की पर्युत्सुक देह पर (द्वितीया के चाद की तरह बाके और उन्मादक) नख-चिह्न है। उ

—शिव-समागम के **अभिलाष** मे शराबोर (पार्वती की) आखो मे बसन्त एक प्रेमी के अतिरिक्त और-क्या हो सकता था ?

22 'वसन्त ने आते-ही शिव को स्खलित करने के लिए प्रकृति को उद्दीपनो की रगस्थली बना दिया।' प्र

—इस प्रसग मे कर्णिकार के रगो पर, और गन्धविहीनता पर, दृष्टि पडते ही कवि, स्पष्ट ही, च्युत (तथा, **उद्दीपनाभावात्**, व्यर्थ विधाता पर दोषारोपण मे प्रवृत्त) होगया प्रतीत होता है !

हास्यरसे यथा मम लावण्यवतीनाम्नि काव्ये—

उ 'सीधु-स्पर्शभयाद् न चुम्बसि मुखम् ?–किं नासिका गूहसे ? 23
रे रे श्रोत्रियता तनोपि विषमाम्—मन्दो ऽसि वेश्या विना !
—इत्युक्त्वा मद-घूर्णमाननयना वासन्तिका मालती-
लीनस्या ऽत्रिवसो करोति बकुलस्येवा ऽसवासेचनम् ॥'

अत्र, श्रोत्रियस्य अत्रिवसो (अपवित्र) सीधुस्पर्श-शङ्कासकोच-निलीनस्य, (शुष्क) बकुलवृक्षस्येव सरसता-ऽपादनाय, वेशविलासिन्या यद् आसवा-ऽसेचन तत्—अङ्गभूत-शृङ्गाररसाऽभास-स्पर्शेन हास्यरसस्य (वराऽसवस्य-इव सहकाररस-वेधेन) स-चमत्कारम् औचित्यम् आचिनोति। यथा वा मम लावण्यवत्यामेव—

उ 'मार्गे केतकसूचि-भिन्नचरणा सीत्कारिणी केरली 24
रम्य रम्यमहो पुन कुरु विटेनेत्यर्थिता सस्मिता।
कान्ता दन्तचतुष्कबिम्बित-शशिज्योत्स्ना-पटेन क्षण
धूर्ताऽलोकन-लज्जितेव तनुते, मन्ये, मुखा-ऽच्छादनम् ॥'

अत्राऽपि हास्यरसस्य (कुटिलविट-नर्मोक्ति-वचनौचित्येन शृङ्गाररसाऽभास-अधिवासितस्य) स-चमत्कार पर परिपोष समुन्मिषति। न-तु यथा श्यामलस्य—

ऽ 'चुम्बन-सक्त सो ऽस्या दशन च्युतमूलमात्मनो वदनात्। 25
जिह्वामूल-प्राप्त खाडिति कृत्वा निरष्ठीवत् ॥'

अत्र, हास्यरसस्य बीभत्सरसा-ऽधिवासितस्य (लशुनलिप्तस्येव कुसुमशेखरस्य, अतिजुगुप्सितत्वाद्-अनीप्सितस्य) परम-अनौचित्येन चमत्कारस् तिरोहित। वृद्धा-परिचुम्बने जिह्वामूल-प्राप्तस्य च्युत-दशनस्य, कण्ठ-लोठिन, ष्ठीवनेन बीभत्सस्यैव प्राधान्यम (न-तु हास्यरसस्य)।

## हास्य

23 मालती लेटी हुई है और मित्रावसु, उसके ऊपर झुकता, खडा है, लेकिन रसीले होठो को उसके चूम नही लेता। तभी 'डरते हो?—शराब न छू जाय ?'—वासन्ती ने पीछे से आख मारी 'अच्छे श्रोत्रिय बने हो कि मामूली-सा काम भी, वेश्या की सहायता के बगैर, नही कर सकते ? तो, यह लो—' उ

और उसने ब्राह्मण-देवता पर, जितनी मुह मे भरी थी, **उगल दी** (जैसे सूखा बकुल भी किसी तरह हरा-भरा किया जा सकता हो )! और इस शृङ्गाराभास ने ( वासन्ती के ) हास्य को, सचमुच और भी चमका दिया है।

24 रास्ते चलते-चलते एक काटा सो'नी के पैर मे क्या चुभा कि इधर उसके मुह से बरबस एक 'सी' निकल गई और उधर-से किसी अवारा का मुह खुल गया 'मै वारी जावा, सो'णेओ, इक **सी** होर!' सो'नी भोली थी, मुसकरा दी। तभी—चन्द्रकिरणो ने, मानो, जवानी की लाज ढकने की खातिर (कि बेचारी पर एक लम्पट की बुरी नज़र जो पड गई थी), उसके चार-दातो पर फिसलते-हुए एक **चुनरिया**-सी बुन दी! उ

—शृङ्गाराभास ने हास्य को, एक बार फिर, उठा दिया है।

25 'बुढिया की चुम्मी'—सुनते ही हसी आती है। लेकिन, चूमना भी ऐसा कि एक खूसट दात उखड जाय और, सीधे, बेढब-बनारसी के गले मे पहुचकर ही दम ले कि बचारे की खाट्-खाट् थूकते भी जान न छूटे! प्र

—लेकिन हास्य पर **बीभत्स हावी** हो गया (जैसे मौलि के फूलों मे 'लिपटी' लहसन की एक गास)!

करुणे, यथा मम मुनिमतमीमांसायाम्—

उ 'प्रत्यग्रोपनता-ऽभिमन्युनिधने हा वत्स हा पुत्रके- 26
त्यस्मद्रावि सुभद्रया प्रलपित पार्थस्य यत् (तत्) पुर ।
येनोद्बाष्प-विमुक्तशष्पकवलै सेनातुरगैरपि
न्यञ्चत्पार्श्वगतैककर्णकुहरैर् नि स्पन्द-मन्द स्थितम् ॥'

अत्र—प्रत्यग्रोपनत-प्रियतरतनयवियोग-उपजनितशोकाऽख्य-स्थायिभावोचित दृषदामपिहृदय-द्रावण सुभद्रया यत् प्रलपित, तद् न-केवलम् अर्जुनचेतसि-प्रतिफलित उद्दीप्ततामुपगतम्—यावत् तिरश्चा तुरगमाणामपि (अन्त-सक्रान्तम्) उद्बाष्प-विमुक्तशष्पकवल-नि स्पन्दस्थिता-ऽदिभिर् अनुभावैर् उदीर्ण-तरुणकरुण-रसप्रतिपत्ति किमपि अदधाति । न-तु यथा परिमलस्य—

प्र 'हा शृङ्गारतरङ्गिणी-कुलगिरे हा, राज-चूडामणे, 27
हा सौजन्य-सुधानिधान, हहहा वैदग्ध्य-दुग्धोदधे ।
हा देवोज्जयिनी-भुजग, युवति-प्रत्यक्षकदर्प हा,
हा सद्-बान्धव, हा कला-ऽमृतकर—क्वा ऽसि ? प्रतीक्षस्व न ॥'

अत्र—हाहेति हतमहीपति-विरहे तद्गुण-आमन्त्रपदैर् वक्तृ (वक्त्र) गत एव शोक केवलम् उपलक्ष्यते । न तु विभावा-ऽनुभाव-व्यभिचारि-सयोगेन शोकाऽख्यस्य स्थायिभावस्य उचित रसीकरण किंचिद् निष्पन्नम् ।

रौद्रे, यथा भट्टनारायणस्य—

उ 'यो-य शस्त्र बिभर्ति स्वभुज-गुरुमद पाण्डवीना चमूना 28
यो-य पाञ्चाल-गोत्रे शिशुरधिकवया गर्भशय्या गतो वा ।
यो-य न् तत्कर्म-साक्षी चरति मयि रणे यश्च-यश्च प्रतीप
क्रोधाऽन्धस् तस्य-तस्य स्वयमपि जगतामन्तकस्या ऽन्तको ऽहम् ॥'

अत्र—क्रूरक्रोध-स्थायिभावाऽत्मकस्य उन्निद्ररौद्ररसस्य-उचिता शिशु-स्थविर-

करुण

26 अभी-अभी अभिमन्यु की मृत्यु हुई है। सुभद्रा की दर्द-भरी चीख से, उ
अर्जुन तो अर्जुन, पत्थर भी दहल जाते पास खडे घोडो की आखे (एक मूक नि श्वास के साथ) उमड आई, मुह से घास छूट गई उनकी, और कान उनके निस्तब्ध लटक गये !

ताजी मौत और ताजा गम—किस तरह ससार को **व्यथा** मे बोर देता है !

27 पति की मृत्यु पर रानी का उसके 'प्रेमालापो को, सोजन्य, वैदग्ध्य को, प्र
गान्धर्व-लीलाओ और काम-कलाओ' आदि को याद कर-कर के निर्वश-रोना स्वाभाविक है, लेकिन, इन स्मृतियो मे श्रोताओ को विह्वल करने की क्षमता (अनुभावादि न होने से), विधवा का गम उसकी 'अपनी पीर' बन कर ही रह जायगा —वह एक '**सर्व-सवेद्य रस**' हरगिज **नहीं** बन सकता।

रौद्र

28 पितृवध की निर्घृणता ने अश्वत्थामा को क्रोधान्ध कर दिया है। वह आज उ
अपने वश मे नही—उसकी घोर प्रतिशोध-**प्रतिज्ञा** उस कुकृत्य के (साक्षियो की हृदयशून्यता के) अनुकूल ही है, वह अब पाण्डव-मात्र की मौत बन कर निकला है 'अपने शस्त्रास्त्र पर, क्षात्रबल पर, अभिमान करने वाला महारथी हो या निरस्त्र बूढा, बाला, अ-जात—कोई भी हो (लेकिन पाण्डव

गर्भंगत-विशसन-निस्त्रिशकर्माऽध्यवसाय-अविरोहणमवादिनी द्रोणवधविधुर-अमर्ष-(विष) विषम-व्यथा (कश्मल) शिथिलम् अश्वत्थाम्न स्थेमान प्रतिज्ञापयति । न-नु यथा श्रीप्रवरसेनस्य—

प्र 'दणुइन्दरुहिरलग्गे जस्स फुरन्ते णहप्पहा-विछड्डे । 29
गुप्पन्ती विवलाआ गलिअव्व-थणसुए महासुरलच्छी ॥'

अत्र, क्रोधव्यञ्जकपद-विरहिततया 'दनुजेन्द्ररुधिरलग्ने यस्य नरसिहस्य स्फुरति नखप्रभासमूहे व्याकुलीभवन्ती विपलायिता गलितस्तनांशुका महासुरलक्ष्मी'—इति वर्णनया 'रुधिरलग्न' इति बीभत्सरसस्पर्शेन, 'व्याकुलीभवन्ती दैत्य-श्री पलायिता'—इति भयानकरस सकरेण प्रकृतोचितप्रधानभूतस्य रौद्ररसस्य क्वचिद्मुखमपि न दृश्यते ।

वीरे, यथा मम नीतिलतायाम्—

उ 'शौर्या-ऽराधितभर्ग-भार्गवमुने शस्त्रग्रहोन्मार्गिण 30
सक्षेपेण निवार्य सक्षयमयी क्षत्रोचिता तीक्ष्णताम् ।
आकर्णा-ऽयतकृष्ट-चापकुटिल-भ्रूभङ्गससर्गिणा
येना ऽन्याय-निषेधिना[1] शममयी ब्राह्मी प्रदिष्टा स्थिति ॥'

अत्र—'सोऽय राम' इति रावणाऽग्रे शुकसारणाभ्या दूराद्-निर्दिश्यामानस्य रामस्य नि सरम्भ[2]-गम्भीर[3]-अवष्टम्भ-सभाव्यमानप्रभाव-उचिताया (शस्त्रसग्रह-उन्मार्गगामिनो भार्गवस्य मुने स्वजाति-समुचितस्थिति-उपदेशे) प्रभविष्णुताया सति चाप (रूप) भङ्ग्या भ्रू-भङ्ग प्रदर्शित, न स स्वाभाविक —[4]वीरस्य क्रोधे विकारा-ऽसभवात् । प्रसन्न-मधुर-धीरा हि वीरवृत्ति । तद् उचितमत्र अभिहितम् । भार्गवा-

होना चाहिए) साक्षात् 'जग परलो' बन गया है वह! उसे लिहाज ?

29 भगवान् (नृसिह) ने, हिरण्यकशिपु से धरा को मुक्त कराने के लिए, अवतार लिया है दैत्यराज की छाती फट चुकी है ! प्र

—असुरो की महालक्ष्मी को और-आगे देख सकने की हिम्मत नही। कहा जाकर मुह छुपाये ? वह, बेतहाशा, भाग खडी हुई उसकी चाली जवाब दे गई

—अभीष्ट तो था रौद्र रस का परिपाक परन्तु, (नृसिह के भास्वर नखो का **रुधिर-दिग्ध** कर के) कवि ने कुछ बीभत्स-स्पर्श की, ओर—हत-सज्ञ रानी के **पलायन** मे 'भयानक' के आमन्त्रण द्वारा कुछ —रस-साकर्य की भी अनिष्टता ला दी है।

वीर

30 शुक और सारण, दूर खडे-खडे ही, रावण को दिखला रहे है कि 'यह है राम—जिसने परशुराम की क्षत्रियो को तहस-नहस करने की प्रवृत्ति को एक भ्रूभग द्वारा ही ब्राह्मणोचित शान्ति का उपदेश पढा डाला !' उ

—किन्तु परिस्थितियो की विषमता मे भी अविचाली[२]-गम्भीर, एक सदा-प्रसन्न-मधुर, '[४]धीरोदात्त'[३] पात्र मे क्रोध तथा **भ्रूभग** का आना स्वाभाविक प्रतीत नही होता। इस आशका का परिहार कवि ने 'शिव-धनुष के भग मे ही भ्रूभग' के आरोप द्वारा कर दिया है। दूसरे—परशुराम भी कोई मामूली पुरुष नही थे कितने वर्ष कठोर तप करके उन्होने जृम्भास्त्रादि को प्राप्त किया था। एक 'राजर्षि होने की हवस' ही उनकी नितान्त अब्रह्मण्य थी ओर अन्याय्य[१] थी, खैर से, यह दुर्बलता

ऽभिभवेन च प्रधाननायकस्य-उत्कर्ष प्रतिपादित । यथा वा राजशेखरस्य—

उ 'स्त्रीणा मध्ये मलीऽ अमितगुरुगदा-ऽघात-निर्नष्टसज्ञ 31
मद्यो बध्यो ऽभवम् त्व पशुरिव विवशस् तेन राज्ञा ऽर्जुनेन[1] ।
तस्य च्छेत्तापि यो ऽसौ सकल(नृप) रिपुर् जामदग्न्यो भुजानाम्
जित्वोच्चै सोऽपि येन द्विज इति न हत —तापसस् त्वेष राम ॥'

अत्र रावण-कार्तवीर्य[2]-जामदग्नि-(उत्कर्षोत्कर्षतर)-सोपानपरम्पराऽधिरोहण-क्रमेण प्रधाननायकस्य प्रताप परा कोटिमारोपित । न-तु यथा भवभूते —

प्र 'वृद्धास्ते न विचारणीय-चरिताम् तिष्ठन्तु, [1]हु वर्ततााम् 32
युद्धे स्त्रीदमनेऽप्य ऽखण्डयशसो लोके महान्तो हि ते ।
यानि त्रीणि कुतो-मुखान्यपि[2] पदान्या ऽसन् खरा-ऽयोधने
यद्वा कौशलमिन्द्रसूनुदमने तत्राप्यऽभिज्ञो जन ॥'

अत्र—अप्रधानस्य रामसूनो कुमारलवस्य परप्रताप(उत्कर्षा)-असहिष्णोर्वीर-रसोद्दीपनाय सकलप्रबन्ध-जीवित(सर्वस्वभूत)स्य प्रधाननायक-गतस्य वीररसस्य ताडकादमन-खररणाऽपसरण-( अन्यरणमसक्त )वालिव्यापादनाऽदि (जनविहित)-अपवादप्रतिपादनेन स्व-वचसा कविना विनाश कृत इति अनुचितमेतत् ।

भयानके, यथा श्रीहर्षस्य—

उ 'कण्ठे कृत्ता[1]-ऽवशेष कनकमयमध श्रृङखलादाम कर्षन् 33+
क्रान्त्वा द्वाराणि हेला-चलचरणरणत्-किङ्किणीचक्रवाल ।
दत्ता-ऽतङ्को ऽङ्गनानाम् अनुसृत-सरणि सभ्रमाद् अश्वपालै
प्रभ्रष्टो ऽय प्लवङ्ग प्रविशति नृपतेर् मन्दिर मन्दुराया ॥

